ाय ? एक क्षण के लिए तो उसके ध्यान में आया कि उसका परित्याग रदे। किन्तु दूसरे ही क्षण अपने ही रक्त से निर्मित उस निरीह प्राणी के ि दया के भाव ने उस विचार को निकाल बाहर किया। बालक को पुः गोद में लेकर, उसके सुकुमार तन को अपनी छाती से लगाकर, उसने ालक की शकल-सूरत को बड़े ध्यान से देखा। उसे उसमें अपना ही तिबिम्ब दिखाई दिया। इस विचार से उसका अंग-प्रत्यंग पुलकित हो ठा।

"छोटे कुलोक !" उसने शिशु को सुनाकर कहा—"हाँ, तुम छोटे कुलोक ही हो। बहुत ठीक। तुम बड़े होशियार होगे बेटा, ज़रूर। ऊँची दीवारों पर, हवादानों, अटारियों की खिड़कियों में चढ़ जाना तो तुम्हारे लिए बाएँ हाथ का खेल होगा। ताले तोड़ लेना, बछड़ों का चमड़ा चुरा ाना।—और तुम्हारे भी तो बाल-बच्चे होंगे—और उनकी माँ उन्हें निराधार छोड़कर भाग जायगी ?—पर, क्या तुम भी उन्हें गोद में लटकाए द्वार-द्वार पर रोटी का टुकड़ा माँगते भटकोगे ?—कौन हो तुम ?—कुलोक, मेरी तरह—तुम—मैं ?"

नदी तट पर, कोमल सिकता-समूह पर, बालक को छोड़कर वह य ़खने के लिये एक वृक्ष की ओट में होगया कि देखें वह क्या करता है ? ालक हाथ-पाँव हिलाकर, अपना अँगूठा चूसते हुए, ठुनकता हुआ बोल रहा था—"माँ-म-माँ—माँ-म-मा-आँ—"

वह और भी दूर के एक वृक्ष की ओट में चला गया। वहाँ भी उसका रोदन सुनाई दे रहा था। इसी प्रकार एक के बाद एक वृक्ष के पीछे छिपता हुआ वह दूर निकल गया। वहाँ से न कुछ सुनाई देता था और न

कुछ दीखता था।—अब वह भागा। भागते समय भी बालक का करुण रोदन उसके कानों में गूँज रहा था। अकस्मात् उसके ध्यान में आया—"वह नदी की भीषण धारा में डुबकियाँ खा रहा होगा!"—उसका सिर घूमने लगा। हृदय में एक पीड़ा उठ खड़ी हुई।—किन्तु, वह भागता ही चला गया।

सहसा वह ठहर गया। चारोंओर देखकर पीछे की ओर लौट पड़ा

उसने देखा—बच्चा ज़ोर-ज़ोर से रो रहा है। उसने उसे गोद में उठा लिया। जंगल की बाहरी सीमा पर बनी हुई झोपड़ियों के द्वार-द्वार पर वह अपने अस्फुट स्वर से भीख माँगने के लिए चला—"इस अनाथ को कोई एक घूँट दूध पिला दे—इस अनाथ को कोई एक घूँट दूध पिला दे—"

